# ❋ तप से सुखप्राप्ति ❋

पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते प्रभुर्गात्राणि पर्यैषि

विश्वतः। अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते शृतास इद्व-

हन्तस्तत्समाशत ॥ ऋ. ९।८३।१॥

(हे ब्रह्मणस्पते) ज्ञानके स्वामी ईश्वर ! तेरा (पवित्रं) पवित्र रक्षण (विततं) सर्वत्र फैला हुआ है। वह तू सबका (प्रभुः) प्रभु (विश्वतः गात्राणि) सब ओरसे अवयवोंमें (परि-एषि) व्यापता है। (तत् आमः) उस सुखको (अतप्त तनूः) जिसने तप नहीं किया है वह (न अश्नुते) प्राप्त नहीं कर सकता। परंतु जो (शृतासः) परिपक्व होते हैं वे (तत् वहन्तः) उसको धारण करते हुए (समाशत) प्राप्त करते हैं।

परमात्मा सर्वत्र है और हरएक स्थानमें वह व्यापता है। जो तप करता है, उसको उस प्रभुका आनंद प्राप्त होता है परंतु जो तप नहीं करता उसको वह आनंद नहीं मिल सकता।

# उपासना-स्थान।

उपह्वरे गिरीणां संगमे च नदीनाम्।

धिया विप्रो अजायत ॥ १५ ॥ य. २६।१५॥

(गिरीणां उपह्वरे) पहाडोंकी भूमीपर, (च) और (नदीनां संगमे) नदियों के संगम पर बैठकर (विप्रः) ज्ञानी लोग (धिया) धारणायुक्त बुद्धि से (अजायत) उन्नति को प्राप्त करते हैं।

अर्थात् धारणाध्यान आदि करनेके लिये पहाडोंके सुंदर स्थान, तथा नदियों के मनोहर संगम बहुत लाभदायक होते हैं। ज्ञानी लोग यहां बैठकर योगसाधन करते हुए आत्मिक उन्नतिको प्राप्त करते हैं। यह बात यहां सिद्ध करनेकी आवश्यकता नहीं है, कि पहाडोंके गंभीर दृश्य और नदियोंके आल्हादकारक स्थान चित्तकी एकाग्रता करनेके लिये बहुत सहायता कर सकते हैं। इन स्थानों में स्वभावतः विशालता, गंभीरता, और प्रसन्नता होनेके कारण मनके एकाग्र होनेमें बहुत सहायता होती है।

# ❋ जागृत रहो ❋

उद्बुध्यध्वं समनसः सखायः समग्निमिन्ध्वं बहवः

सनीळाः। दधिक्रामग्निमुषसं च देवीमिन्द्रावतोऽ-

वसे नि ह्वये वः ॥ ऋ. १०।१०१।१॥

हे (समनसः) एक विचारसे युक्त और (स-खायः) एक प्रकारके ज्ञानसे युक्त लोगो ! (उद्बुध्यध्वं) उठो, जागो, और जानो। (स-नीळाः) एक घरमें रहनेवाले (बहवः) सब लोग मिलकर (अग्निं) ईश्वरको, ज्ञानीको अथवा ज्ञानको (सं इध्वं) उत्तम रीतिसे प्रदीप्त करो। (दधिकां) धारणशक्तिके साथ प्रगति करनेवाले, (अग्निं) तेजस्वी और (उषसं देवीं च) चौकसीकी सूचक दिव्य शक्ति, इन को (इन्द्रा-वतः) प्रभुत्व चाहनेवाले (वः) आप सबकी (अवसे) रक्षाके लिये (निह्वये) आह्वान करता हूं।

धारणशक्तिके साथ प्रगति, तेजस्विता, सचेतता और प्रभुत्वशक्ति इन गुणों से सबका रक्षण होता है। एक स्थानमें रहनेवाले सब लोग एक ज्ञान और एक विचार से युक्त होकर अपनी उन्नतिके लिये जागते रहें॥ जागृत रहकर अपनी उन्नति दक्षताके साथ करें।

(१) एक घरमें रहनेवाले सब लोग मिलकर ईश्वरोपासना करें। इसी प्रकार जातिके सब लोग अथवा समाजके सब लोग मिलकर उपासना करें।

(२) अपनी प्रगतिके मार्गका ज्ञान प्राप्त करें और उसका आचरण करके अपना अभ्युदय सिद्ध करें।

मन्द्रा कृणुध्वं धिय आ तनुध्वं नावमरित्रप-
रणीं कृणुध्वम्। इष्कृणुध्वमायुधारं कृणुध्वं प्राञ्चं
यज्ञं प्रणयता सखायः॥ ऋ. १०।१०१।२॥

हे (स-खायः) एक ज्ञानवाले लोगो ! (मन्द्रा) उत्तम भाषण (कृणुध्वं) कीजिये। ज्ञान और पुरुषार्थ (आ तनुध्वं) का संपादन कीजिये। (अरि-त्र-पर-णीं) शत्रुसे बचाकर पार लेजानेवाली (नावं) नौका (कृणुध्वं) बनाइए। (इष्कृणुध्वं) अन्न तैयार कीजिए, (आयुध-अरं) सब शस्त्रास्त्र तैयार (कृणुध्वं) रखिये। (प्र-अंचं) अग्रभागमें बढानेका (यज्ञं) सत्कार-संगति-दानरूप-सत्कर्म (प्र-नयत) बढाइए।

(१) सब लोगोंको उचित है, कि वे जागृत रहकर अपने बचावका यत्न सदा करें, (२) परस्पर उत्तम प्रेमपूर्ण भाषण और वार्तालाप करें, और परस्पर प्रेम बढाएं, (३) अपना ज्ञान और अपना पुरुषार्थ बढावें, जितना विस्तार हो सकता है, करें, (४) समुद्रमें युद्ध करने और शत्रुसे अपना बचाव करनेके लिये "युद्ध-नौका" बनावें, (५) इसी प्रकार भूमि-पर भी अपने बचावके साधन तैयार करें, (६) अन्नका संग्रह भरपूर रखें, (७) अपने शस्त्रास्त्र शत्रुके शस्त्रास्त्रोंसे बढकर तैयार रखें, (८) सदा आगे बढनेकी तैयारी करें, और कदापि पीछे न हटें। क्योंकि सदा प्रगतिके विषयमें जागृत रहनेवाले लोग कभी अवनत नहीं हो सकते।

———

## वेदानुसार आचरण।

नकिर्देवा मिनीमसि नकिरायोपयामसि मन्त्र-
श्रुत्यं चरामसि। पक्षेभिरपिकक्षेभिरत्राभि संरभा-
महे॥ ऋ. १०।१३४।७॥

हे (देवाः) विद्वानो! (नकिः मिनीमसि) न तो हम प्राणिहिंसा करते हैं, और (नकिः आ योपयामसि) न ही हम लोगोंमें फूट डालते हैं। अपितु (मन्त्रश्रुत्यं चरामसि) वेदमन्त्रोंके अनुसार आचरण करते हैं। अर्थात् (अत्र) इस संसारमें (कक्षेभिः पक्षेभिः अपि) तुच्छ साथियोंसे भी (सं) मिलकर (अभि) सब ओर (रभामहे) उद्योग करते हैं।

अर्थात् किसीमें फूट न डालते हुए किसी प्राणीका वध न करते हुए हम सबको प्रेम दृष्टिसे देखते हैं।




स्तुता मया वरदा वेदमाता प्र चोदयन्ती पावमानी
द्विजानाम्। आयुः प्राणं प्रजां पशुं कीर्त्तिं द्रविणं ब्रह्मव-
र्चसम्। मह्यं दत्त्वा व्रजत ब्रह्मलोकम्॥ अ. १९।७१।१॥

भक्त कहता है-(प्रचोदयन्ती) मनको उत्साह से प्रेरणा करनेवाली (द्विजानां पावमानी) द्विजोंको पवित्र करनेवाली (वर-दा वेदमाता) वर=श्रेष्ठज्ञान देने वाली वेदमाताकी (मया स्तुता) मैंने स्तुति की है=मैंने अध्ययन किया है। प्रभु आदेश करते हैं-(आयुः प्राणं प्रजां पशुं कीर्तिं द्रविणं ब्रह्मवर्चसं) आयु, प्राण, प्रजा पशु, कीर्ति, ज्ञानतेज. (मह्यं दत्त्वा) मुझे देकर (ब्रह्मलोकं व्रजत) मुक्ति प्राप्त करो।

वेदाध्ययनसे तत्वज्ञान होता है। पश्चात् सर्वस्व त्याग करनेसे मोक्ष प्राप्त होता है।

## वेद को संभाल कर रखो।

यस्मात् कोशादुदभराम वेदं तस्मिन्नन्तरव दध्म
एनम्। कृतमिष्टं ब्रह्मणो वीर्येण तेन मा देवास्त-
पसावतेह॥ अ. १९।७२।१॥

(यस्मात् कोशात्) जिस कोशसे (वेदं उदभराम) वेदको हमने उठाया था, (तस्मिन् अन्तः) उसके बीचमें (एनं अवदध्म) इसको रखते हैं। (ब्रह्मणः वीर्येण) वेदज्ञानके बलसे (इष्टं कृतं) हमने इष्ट कर्म किया है। (तेन तपसा) उस तपसे (देवाः) सब दिव्यशक्तियां (मा इह अवत) मेरी यहां रक्षा करें।

## शान्तिः ।

पृथिवी शान्तिरन्तरिक्षं शान्तिर्द्यौः शान्तिरापः शान्ति-
रोषधयः शान्तिर्वनस्पतयः शान्तिर्विश्वे मे देवाः
शान्तिः सर्वे मे देवाः शान्तिः शान्तिः शान्तिः
शान्तिभिः । ताभिः शान्तिभिः सर्वशान्तिभिः
शमयामोऽहं यदिह घोरं यदिह क्रूरं यदिह पापं
तच्छान्तं तच्छिवं सर्वमेव शमस्तु नः ॥ अ. १६।६।१४॥

(मे) हमारे लिए (पृथिवी शान्तिः) पृथिवीलोक शान्तिप्रद हो। (अन्तरिक्षं शान्तिः) अन्तरिक्षलोक शान्तिमय हो। (द्यौः शान्तिः) द्यौलोकमें शान्ति हो। (आपः शान्तिः) जल शान्ति कारक हों (ओषधयः..............) ओषधियां वनस्पतियां सुखदेनेवाली हों। (विश्वेदेवाः''') संपूर्ण देव-वसुआदि तथा दिव्य-गुण शान्तिकारक हों। (मे सर्वे देवाः) हमें पूर्ण विद्वान् शान्ति दें। (शान्तिः शान्तिः) यह शान्ति भी उपद्रव रहित हो (शान्तिभिः शान्तिः) इन सब शान्तियोंसे परम शान्ति का लाभ हो। (ताभिः शान्तिभिः सर्वशान्तिभिः) उन शान्तियों तथा पूर्ण सुखोंके द्वारा, हे प्रभु! (मोहं शमय) हमारे अज्ञानको शान्त कर। (यत् इह घोरं) जो इस संसारमें भयंकर है, (तत् शान्तं) वह सब नष्ट हो। (इह यत् क्रूरं) इस जगतमें जो कठोरता है। (तत् शिवं) वह कल्याणरूप होजाए। (इह यत् पापं) इस संसारमें जो भी पाप है, वह (सर्वं एव) सभी (नः) हमारे (शम् अस्तु) नष्ट होजाए।

प्रभो! प्रत्येक वस्तु सुखशान्ति देनेवाली हो ॥

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥



# ❀ वेदामृत की मन्त्रसूची ❀

## ब.

र.



ल.